www.Momeen.blogspot.com



# मुख़्तसर सही बुख़ारी

**भाग-3**

www.Momeen.blogspot.com

मुसन्निफ :
इमाम अबुल अब्बास ज़ैनुद्दीन अहमद बिन अब्दुल लतीफ अज़्ज़ुबैदी रह॰

नजर सानी :
शैखुल हदीस हाफिज़ अब्दुल अज़ीज़ अलवी हफिज़हुल्लाह

हिन्दी अनुवाद :
ऐजाज़ ख़ान

www.Momeen.blogspot.com

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

अत्तजरीदुस्सरीहु लिअहादीसिल जामिइस्सहीहि

# मुख़्तसर सही बुख़ारी

## (हिन्दी)

इमाम अबुल अब्बास ज़ैनुद्दीन अहमद बिन अब्दुल लतीफ अज़्ज़ुबैदी रह.

भाग -3

www.Momeen.blogspot.com

उर्दू तर्जुमा और फ़ायदे
शैखुल हदीस अबू मुहम्मद हाफिज़ अब्दुस्सत्तार हम्माद हफिज़हुल्लाह
(फाज़िल मदीना यूनिवर्सिटी)

नज़र सानी
शैखुल हदीस हाफिज़ अब्दुल अज़ीज़ अलवी हफिज़हुल्लाह

www.Momeen.blogspot.com

हिन्दी तर्जुमा
ऐजाज़ खान

इस्लामिक बुक सर्विस

www.Momeen.blogspot.com

© सर्वाधिकार सुरक्षित।

# मुख़्तसर सही बुख़ारी (भाग - 3)

*मुसन्निफ :*
**इमाम अबुल अब्बास ज़ैनुद्दीन अहमद बिन अब्दुल लतीफ अज़्ज़ुबैदी रह.**

*नज़र सानी :*
**शैख़ुल हदीस हाफिज़ अब्दुल अज़ीज़ अलवी हफिज़हुल्लाह**

*हिन्दी अनुवाद :*
**ऐजाज़ ख़ान**

ISBN 81-7231-92www.Momeen.blogspot.com
प्रथम संस्करण – 2008

**प्रकाशक :**

**इस्लामिक बुक सर्विस**

**2872-74, कूचा चेलान, दरिया गंज, नई दिल्ली-2 (भारत)**
**फोन :** 011-23253514, 23286551, 23244556
**फैक्स :** 011-23277913, 23247899
**E-mail:** islamic@eth.net / ibsdelhi@del2.vsnl.net.in
**website:** www.islamicindia.co.in / www.islamicindia.in

**Our Associa**www.Momeen.blogspot.com

- Al-Munna Book Shop Ltd., **(UAE)**
  **(Sharjah)** *Tel.:* 06-561-5483, 06-561-4650 / **(Dubai)** *Tel.:* 04-352-9294
- Azhar Academy Ltd., **London (United Kingdom)**
  *Tel.:* 020-8911-9797
- Lautan Lestari (Lestari Books), **Jakarta (Indonesia)**
  *Tel.:* 0062-21-35-23456
- Husami Book Depot, **Hyderabad (India)**
  *Tel.:* 040-6680-6285

Printed in India

www.Momeen.blogspot.com

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

إِنَّ الْحَمْدَ لِلّٰهِ نَحْمَدُهُ وَنَسْتَعِيْنُهُ، مَنْ يَّهْدِهِ اللّٰهُ فَلَا مُضِلَّ لَهُ، وَمَنْ يُّضْلِلْ فَلَا هَادِيَ لَهُ، وَأَشْهَدُ أَنْ لَّا إِلٰهَ إِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهُ لَا شَرِيْكَ لَهُ، وَأَشْهَدُ أَنَّ مُحَمَّدًا عَبْدُهُ وَرَسُوْلُهُ. أَمَّا بَعْدُ: فَإِنَّ خَيْرَ الْحَدِيْثِ كِتَابُ اللّٰهِ وَخَيْرَ الْهَدْيِ هَدْيُ مُحَمَّدٍ ﷺ، وَشَرَّ الْأُمُوْرِ مُحْدَثَاتُهَا، وَكُلَّ بِدْعَةٍ ضَلَالَةٌ ﴿يَٰٓأَيُّهَا ٱلَّذِينَ ءَامَنُوا۟ ٱتَّقُوا۟ ٱللَّهَ حَقَّ تُقَاتِهِۦ وَلَا تَمُوتُنَّ إِلَّا وَأَنتُم مُّسْلِمُونَ﴾ - ﴿يَٰٓأَيُّهَا ٱلنَّاسُ ٱتَّقُوا۟ رَبَّكُمُ ٱلَّذِى خَلَقَكُم مِّن نَّفْسٍ وَٰحِدَةٍ وَخَلَقَ مِنْهَا زَوْجَهَا وَبَثَّ مِنْهُمَا رِجَالًا كَثِيرًا وَنِسَآءً ۚ وَٱتَّقُوا۟ ٱللَّهَ ٱلَّذِى تَسَآءَلُونَ بِهِۦ وَٱلْأَرْحَامَ ۚ إِنَّ ٱللَّهَ كَانَ عَلَيْكُمْ رَقِيبًا﴾ - ﴿يَٰٓأَيُّهَا ٱلَّذِينَ ءَامَنُوا۟ ٱتَّقُوا۟ ٱللَّهَ وَقُولُوا۟ قَوْلًا سَدِيدًا ۝٧٠ يُصْلِحْ لَكُمْ أَعْمَٰلَكُمْ وَيَغْفِرْ لَكُمْ ذُنُوبَكُمْ ۗ وَمَن يُطِعِ ٱللَّهَ وَرَسُولَهُۥ فَقَدْ فَازَ فَوْزًا عَظِيمًا﴾

तर्जुमा : बिलाशुबा सब तारीफ़ें अल्लाह के लिए हैं, हम उसकी तारीफ करते हैं, उससे मदद मांगते हैं जिसे अल्लाह राह दिखाये, उसे कोई गुमराह नहीं कर सकता और जिसे अपने दर से धुतकार दे, उसके लिए कोई रहबर नहीं हो सकता और मैं गवाही देता हूँ कि मअबूदे बरहक सिर्फ अल्लाह तआला है, वोह अकेला है, उसका कोई शरीक नहीं और मैं गवाही देता हूँ कि मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम उसके बन्दे और उसके रसूल हैं। हम्दो सलात के बाद यकीनन तमाम बातों से बेहतर बात अल्लाह तआला की किताब है और तमाम तरीक़ों से अच्छा तरीक़ा मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का है और तमाम कामों से बदतरीन काम वोह है जो (अल्लाह के दीन में) अपनी तरफ़ से निकाले जायें। और हर बिदअत गुमराही है।" (मुस्लिम, हदीस नं. 867)

"ऐ ईमान वालो! अल्लाह से डरो। जैसा के उससे डरने का हक़ है और तुम्हें मौत न आये मगर, इस हाल में कि तुम मुसलमान हो।"

(सूरा ए आले इमरान, पारा 4, आयत नं. 102)

"ऐ लोगो! अपने रब से डरो, जिसने तुम्हें एक जान से पैदा किया और (फिर) उस जान से उसकी बीवी को बनाया और (फिर) उन दोनों से बहुत से मर्द और औरतें पैदा कीं और उन्हें (जमीन पर) फैलाया। अल्लाह से डरते रहो जिसके ज़रीए (जिसके नाम पर) तुम एक दूसरे से सवाल करते हो और रिश्तों (को कता करने) से डरो (बचो)। बेशक अल्लाह तुम्हारी निगरानी कर रहा है।" (सूरा ए निसाअ पारा 4 आयत नं. 1)

"ऐ ईमान वालो! अल्लाह से डरो और ऐसी बात कहो जो मोहकम (सीधी और सच्ची) हो। अल्लाह तुम्हारे आमाल की इस्लाह और तुम्हारे गुनाहों को मआफ़ फ़रमायेगा और जिस शख़्स ने अल्लाह और उसके रसूल की इताअत की तो उसने बड़ी कामयाबी हासिल की।" (सूरा अहज़ाब पारा 22, आयत नं. 70, 71)

www.Momeen.blogspot.com



# मुकद्दमतुल-किताब

हर किस्म की तारीफ अल्लाह तआला ही के लिए है, जो तमाम मख़्लूकात को बेहतरीन अन्दाज और मुनासिब शक्ल व सूरत के साथ पैदा फ़रमाया है। वो ऐसा दाता, मेहरबान और रोज़ी देने वाला है कि किसी हक़दार के हक़ के बग़ैर भी मख़्लूक़ को अपनी नेमतों से मालामाल किये हुए है और जब तक सुबह व शाम का यह सिलसिला जारी है, उस वक्त तक अल्लाह तआला की रहमत और सलामती उसके रसूल बरहक पर हो जो अच्छे अख़्लाक की तकमील के लिए भेजे गये थे, जिन्हें अल्लाह तआला ने तमाम मख़्लूकात पर बरतरी और फजीलत अता फरमाई। इसी तरह उसकी आल व औलाद पर भी अल्लाह की रहमत हो जो अल्लाह की राह में बड़ी फय्याजी से खर्च करते हैं और उनके सहाबा-ए-किराम पर भी जो इताअत गुजार और वफादार हैं।

हम्दो सलात के बाद मालूम होना चाहिए कि इमामुल मुहद्दिसीन अबू अब्दुल्लाह, मुहम्मद बिन इस्माईल बिन इब्राहीम बुखारी रह. की अजीमुश्शान जामेअ सही इस्लामी किताबों में सबसे ज्यादा मोतबर और बेशुमार फायदों की हामिल है। लेकिन इसमें अहादीस तकरार के साथ मुख़्तलिफ़ अबवाब में अलग-अलग तौर पर बयान हुई हैं। अगर कोई शख़्स अपनी चाहत की हदीस ढूंढना चाहे तो बहुत इन्तहाई तलाश व जुस्तजू और सख़्त मेहनत के बाद ही उसे मालूम कर सकता है। बेशक इस किस्म के तकरार से इमाम बुख़ारी का मकसद यह था कि मुख्तलिफ असानीद के साथ अहादीस बयान की जाये। ताकि इन्हें दर्जा शोहरत हासिल हो जाये। लेकिन इस मजमूअ-ए-अहादीस से हमारा मकसद नफ्से हदीस से जानकारी हासिल करना है। बाकी रही उनकी सेहत व सिकाहत तो उसके मुताल्लिक सब जानते हैं कि इस मजमूऐ की तमाम अहादीस सही और क़ाबिले ऐतबार हैं। इमाम नववी शरह मुस्लिम के मुक़द्दमे में लिखते हैं।

हजरत इमाम बुखारी रह॰ एक हदीस को मुख़्तलिफ़ सनदों के साथ अलग अलग अबवाब में ज़िक्र करते हैं। बाज़ औक़ात इस हदीस का ताल्लुक रखने वाले बाब से बहुत दूर का ताल्लुक़ होता है। चुनांचे अकसर औक़ात इसके मुताल्लिक यह ख़्याल तक नहीं गुज़रता कि इसका यहां ज़िक्र करना मुनासिब होगा। इसलिए एक पढ़ने वाले के लिए इस मुतालब-ए-हदीस को तलाश करना और इसकी तमाम असानीद को मालूम करना बहुत मुश्किल हो जाता है। आपने मज़ीद फ़रमाया "मुताख़्ख़िरीन में से कुछ हुफ़्फ़ाज़ (हाफिज़) इस ग़लतफ़हमी में

www.Momeen.blogspot.com


मुब्तला हो चुके हैं कि इन्होंने बुख़ारी में ऐसी अहादीस की मौजूदगी से इनकार कर दिया, जो अलग अलग अबवाब में दर्ज थी। लेकिन उनकी तरफ़ बसहूलत ज़ेहन की पहुंच न हो सकी। (शरह नववी, सफ़ह 15, जिल्द 1)

ऐसे हालात में मेरे अन्दर यह ख़्वाहिश पैदा हुई कि मैं अपनी किताब में मन्दरजा ज़ैल बातों का एहतमाम करूं।

1. जामेअ सही की तमाम अहादीस को उनकी सनदों और तकरार के बग़ैर जमा कर दिया जाये। ताकि मतलूबा हदीस किसी क़िस्म की दुश्वारी के बग़ैर तलाश की जा सके।
2. हर मुकर्रर हदीस को एक ही जगह बयान करूंगा। लेकिन अगर किसी दूसरी जगह इस रिवायत में कोई इज़ाफ़ा हुआ तो पूरी हदीस ज़िक्र करने के बजाय इज़ाफ़ा का हवाला दूंगा।
3. अगर पहली कोई हदीस मुख़्तसर तौर पर ज़िक्र हुई हो और बाद में कहीं इसकी तफ़सील हो तो इज़ाफ़ी फ़ायदा के पेशे नज़र दूसरी तफ़सीली रिवायत को नक़ल करूंगा।
4. मक़तूअ और मुअल्लक रिवायात को नज़र अन्दाज़ करते हुए सिर्फ मरफ़ूअ और मुत्तसिल अहादीस को बयान करूंगा।
5. सहाबा-ए-किराम और उनके बाद आने वाले दूसरे लोगों के वाक़यात जिनका हदीस से कोई ताल्लुक नहीं और न ही उनमें नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम का ज़िक्र मुबारक है, जैसे हज़रत अबू बकर सिद्दीक रज़ि. और हज़रत उमर रज़ि. का सक़ीफ़ा बनी साइदा की तरफ जाना और वहां जाकर आपस में बातचीत करना, नीज़ हज़रत उमर रज़ि. की शहादत अपने बेटे को हज़रत आइशा रज़ि. अनहा से उनके घर में दफ़न होने के लिए इजाज़त लेने की वसीयत, आइन्दा मजलिस शूरा के मुताल्लिक़ उनके इरशादात, इसी तरह हज़रत उस्मान रज़ि.. की बैअत, हज़रत जुबैर रज़ि. की अपने बेटे को क़र्ज़ उतारने की वसीयत और इन जैसे दीगर वाक़यात को भी ज़िक्र नहीं करूंगा।
6. हर हदीस के शुरू में सिर्फ़ उसी सहाबी का नाम ज़िक्र करूंगा, जिसने इस हदीस को बयान किया है। ताकि पहली नज़र में ही उसके रावी का इल्म हो जाये।
7. रावी का नाम लेने में इन्हीं अल्फ़ाज़ का इल्तज़ाम करूंगा जैसा कि इमाम बुख़ारी रह. ने किया है। मसलन इमाम बुख़ारी कभी तो अन आइशा रज़ि.

अनहा और अन अबी अब्बास रज़ि॰ को भी अन अब्दुल्लाह बिन अब्बास कह देते हैं। कभी अन इब्ने उमर रज़ि॰. और कभी कभी अन अब्दुल्लाह बिन उमर। नीज बाज औकात अन अनस रज़ि॰ और बाज मक़ामात पर अन अनस बिन मालिक रज़ि॰. जिक्र करते हैं।

अलग़र्ज़ इन्हें इस मामले में उनकी पूरी मुताबक़त करूंगा। इसी तरह कभी सहाबी के हवाले से बयान करते हुए अनिन नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम और कभी काला रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम कहते हैं।

फिर बाज औक़ात अनिन नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम काला कजा के अल्फ़ाज ज़िक्र करते हैं। बहरहाल मैंने अल्फ़ाज़ के ज़िक्र करने में इमाम बुख़ारी रह॰ का पूरा पूरा इत्तेबाअ किया है। अगर किसी जगह अल्फ़ाज़ का कोई इख़्तिलाफ़ नज़र आये तो उसे मुतअद्दिद नुस्खों के इख़्तिलाफ़ पर महमूल किया जाये।

www.Momeen.blogspot.com

## तहदीसे नेमत :

अल्लाह के फ़ज़लो करम से मुझे मुख़्तलिफ़ मशाइख़े-आज़म (उस्ताद) से कई एक मुत्तसिल असानीद हासिल हैं जो इमाम बुखारी तक पहुंचती है, उनमें से कुछ ये हैं:-

## पहली सनद :

यमन के दारूल हुकूमत तअज में अल्लामा नफ़ीसुद्दीन अबी रबीअ सुलेमान बिन इब्राहीम अलवी से 823 हिजरी में मैंने सही बुखारी के कुछ अजजा (हिस्से) पढ़े और अक्सर का सिमा (सुन) करके उसकी इजाज़ते (सनद) हासिल की। उन्होंने अपने वालिद मोहतरम से इजाजते हदीस ली। फिर अपने उस्ताद शर्फुल मुहद्दिसीन मूसा बिन मूसा बिन अली दिमश्की से जो गजूली के नाम से मशहूर हैं, मुकम्मल तौर पर सही बुख़ारी का दरस लिया।

अल्लामा के वालिद को शैख अबू अब्बास अहमद बिन अबी तालिब हज्जारू से कौलन और उनके उस्ताद को सिमाअन इजाज़त हासिल है।

## दूसरी सनद :

मुझे इमाम अबुल फतह मुहम्मद बिन इमाम ज़ैनुद्दीन अबू बक्र बिन हुसैन मदनी उस्मानी से बुख़ारी के पेशतर हिस्से की सिमाअन और वैसे तमाम किताब

की इजाज़ते रिवायत हासिल है।

इसी तरह शैख इमाम शमसुद्दीन अबू अज़हर मुहम्मद बिन मुहम्मद जज़री दिमश्की से और काजी अल्लामा हाफ़िज़ तक़ीउद्दीन मुहम्मद बिन अहमद फ़ारसी, जो मक्का मुकर्रमा में औहद-ए-कुज़ा पर फ़ाइज़ थे, उनसे भी मुझे बतौरे इजाज़त सनद हासिल है। इन तीनों शैख़ों को शैखुल मुहद्दिसीन अबू इसहाक़ इब्राहीम बिन मुहम्मद बिन सिद्दीक़ दिमश्की अल मअरूफ़ ब इब्ने रसाम से और इन्हें हज़रत अबू अब्बास अल जज़री से इजाज़त हासिल है।

## तीसरी सनद : www.Momeen.blogspot.com

मैंने अपने शैख़ अबू फतह के बेटे शैख़ इमाम ज़ैनुद्दीन अबू बकर बिन हुसैन मदनी मरागी से भी आली सनद हासिल की है। नीज क़ाज़ीयुलकुज़ाअ मुजद्दिदुद्दीन मुहम्मद बिन याकूब शिराज़ी से भी इजाज़ते आम्मा ली।

इन दोनो शैख़ों को हज़रत अबू अब्बास मज़ार से इजाज़त हासिल है। शैख़ अबू अब्बास अल हज्जार को शैख़ हुसैन बिन मुबारक ज़ुबैदी से उन्हें शैख़ अबुल वक्त, अब्दुल अव्वल बिन ईसा बिन शुऐब बिन अलहरबी से, उन्हें शैख़ अब्दुर्रहमान बिन मुहम्मद मुजफ़्फ़र दाऊदी से, उन्हें इमाम अबू मुहम्मद अब्दुल्लाह बिन अहमद बिन हमविया सरखी से और उन्हें शागिर्दे इमाम बुख़ारी शैख़ मुहम्मद बिन यूसुफ़ फरबरी से और उन्हें शैख़ कबीर इमाम मुहद्दिसीन अबू अब्दुल्लाह मुहम्मद बिन इस्माईल बिन इब्राहीम बुख़ारी से सनदे इजाज़त हासिल है।

इनके अलावा भी मुतअद्दिद असानीद हैं, जो इमाम बुख़ारी तक पहुंचती है।

मैंने सिर्फ़ मशहूर और आली इसनाद के ज़िक्र पर इक्तफ़ा किया है। वरना इनके अलावा भी मुझे अलग अलग शैखों (उस्तादों) से इजाज़त हासिल है, जिनका जिक्र तिवालत का बाइस है।

मैंने इस किताब का नाम "अत्तजरीदुस्सरीहु लिअहादीसिल जामिइस्सहीहि" तजवीज़ किया है। दुआ है कि अल्लाह तआला इसे लोगों के लिए नफ़ाबख़्श बनाये और इसके ज़रीये आमालो मक़ासिद की इस्लाह फ़रमाये। आमीन!

"व सल्लल्लाहु अला नबीय्यिना मुहम्मदिंव व आलिही व असहाबिही अजमईन"

www.Momeen.blogspot.com

# तक़दीम

मुख़्तसर सही बुख़ारी नवीं सदी की एक मुहद्दिस जनाब इमाम जैनुद्दीन अहमद बिन अब्दुल लतीफ जुबैदी रह॰ की लिखी हुई है। जिसका उन्होंने नाम *'अत्तजरीदुस्सरीहु लिअहादीसिल जामिइस्सहीहि'* रखा है, जिसमें उन्होंने सही बुख़ारी की मरफूअ मुत्तसिल अहादीस को चुना है। इमाम बुख़ारी रह॰ एक एक हदीस फहमी, मसाईल के इस्तंबात (मसाईल निकालने) की ख़ातिर कई बार दस-दस, बीस-बीस (और इससे कम और ज़्यादा) जगह ले आये हैं। लेकिन इमाम ज़ुबैदी ने मेहनत और कोशिश करके इस तकरार को ख़त्म किया है और हदीस को सिर्फ एक दफ़ा ऐसे बाब के तहत लिखा है जिसके साथ उसकी मुताबक़त बिलकुल वाज़ेह और नुमायां है। जिसकी ख़ातिर इन्होंने इमाम बुख़ारी की कुछ कुतुब और बेशुमार अबवाब भी ख़त्म कर दिये हैं।

मिसाल के तौर पर इमाम बुख़ारी रह॰ ने ''किताबुलहीला'', ''किताबुलइकराही'', ''किताब अखबारिलआहादी'' के नाम से किताब के आख़िर में उनवान क़ायम किये हैं। लेकिन इमाम ज़ुबैदी ने इन तीनों अहम कुतुब को हजफ कर दिया है। आखरी किताबुल तौहीद में **18** अबवाब में से इमाम ज़ुबैदी ने सिर्फ़ 7 बाब बयान किये हैं। ''किताबुल इअतेसामे बिल किताबी व सुन्नती'' में **28** अबवाब में से सिर्फ़ 7 अबवाब बयान किये हैं। इस तरह इमाम ज़ुबैदी की किताब सही बुख़ारी की सिर्फ़ मरफूअ मुत्तसिल रिवायात का इख़्तसार व इन्तेख़ाब है और सही अहादीस का एक मुख़्तसर मजमुआ है, जो इस मक़सद के लिए तैयार किया गया है कि इन्सान इनको बिला तकलीफ याद कर सके और इनकी सेहत के बारे में उसके दिल में किसी तरह का ख़दशा या खटका न रहे। हमारे फ़ाज़िल दोस्त और मोहतरम भाई हाफ़िज़ अब्दुस्सत्तार हम्माद हफ़िज़हुल्लाह जो साहिबे इल्म और अहले क़लम

हज़रात में एक ऊँचे मक़ाम पर फाइज़ हैं और बुनयादी तौर पर एक मुदर्रिस है और जामिया इस्लामिया मदीना मुनव्वरा के फारिग़ होने की बिना पर अरबी ज़ुबान और अरबी अदब में महारत रखते हैं। इन्होंने इसका बहुत मेहनत व कोशिश से आसान तर्जुमा किया है और बहुत ज़रूरी जगहों पर बहुत जामेअ और मुख़्तसर फायदे लिखे हैं। वो एक मुदर्रिस होने की हैसियत से तर्जुमे की नजाकत को समझते हैं और साहिबे तहरीर होने की बिना पर उसको बेहतरीन अन्दाज़ में ढालते हैं और एक ख़तीब और वाईज की हैसियत से अवाम की ज़रूरत और जज़्बात से जानकार होने की बिना पर मुश्किल अलफाज इस्तेमाल नहीं करते। मैंने तर्जुमा और फायदे पर नज़रसानी की है। एक आम मुसन्निफ़ जो मुसन्निफ़ न हो और अरबी ज़ुबान की तराकीब और उसलूब से जानकार न हो, उसके तर्जुमे पर नज़रसानी करना और उसको ठीक करना कभी कभी तर्जुमा करने से भी मुश्किल काम होता है। लेकिन माहिर तर्जुमा करने वाले के तर्जुमे पर नज़रसानी मुश्किल काम नहीं होता। बल्कि यह तो हमवार बनी हुई ज़मीन पर बेल-बूटे उगाना होता है। इसलिए तर्जुमे की नोक पलक संवारना कोई मुश्किल काम न था। लेकिन इसके बावजूद इनके काम में कहीं कमी का रह जाना कोई बड़ी या काबिले गिरफ्त बात नहीं है। इसलिए कुछ जगहों पर नागुरेज सूरत में तर्जुमे को सही और ठीक करने की ख़ातिर कुछ लफ़्ज़ी तब्दीली की गई है और कुछ जगहों पर फ़ायदों में ज़रूरत के तहत इज़ाफा किया गया है और वहां निशानदेही भी कर दी गई है। लेकिन तर्जुमे की तसहीह में निशानदेही करना मुमकिन होता है और न मुनासिब। इसलिए इसकी निशानदेही नहीं की गई। बल्कि एक काबिले ऐतमाद साथी होने के नाते उनके इल्म में लाये बग़ैर यह इल्मी जसारत (बहादुरी) की गई है।

इस इल्मी और तहक़ीक़ी काम पर वो मुबारकबाद के हक़दार हैं और वो इदारा जो इस काम को इस्लाहे उम्मत और जज़्बे तब्लीग़ के

www.Momeen.blogspot.com


तहत मन्ज़रे आम पर (सबके सामने) लाया है, वो भी क़ाबिले सताईश है। हम यह उम्मीद रखते हैं कि उर्दू पढ़ने वालों के लिए दीन की समझ और इत्तबाअ-ए-सुन्नत के लिए यह तर्जुमा और फ़ायदे इन्शा अल्लाह बहुत ज़्यादा फ़ायदेमंद होंगे।

**अब्दुल अज़ीज़ अलवी**

फ़ैसलाबादी

22 जमादी अव्वल, 1420 हिजरी, बमुताबिक़ 16 सितम्बर, 1999

www.Momeen.blogspot.com

# मुख़्तसर सही बुख़ारी लिखने वाले की मुख़्तसर सवानेह उमरी (हालात)

आपका पूरा नाम अबुल अब्बास ज़ैनुद्दीन अहमद बिन अब्दुल लतीफ़ अश शरजी ज़ुबैदी है जो इमाम ज़ुबैदी के नाम से मशहूर हैं। आप यमन के शहर ज़ुबैद के पास शरजा के मुक़ाम पर जुमे की रात तारीख 12 रमज़ान 812 हिजरी मुताबिक़ 1410 ईस्वी को पैदा हुये। उस वक्त के बड़े बड़े उलमा से फ़ायदा उठाया। फ़न्ने हदीस पर इन्हें खास ग़लबा था। अपने वक़्त के बहुत बड़े मुहद्दिस और माहिरे अदब थे। यमनी रियासतों में काफ़ी सालों तक दरसे हदीस दिया। बिल आख़िर 893 हि॰ मुताबिक़ 1488 ई॰ को अपनी उम्र की 81 बहारें देखने के बाद शहर ज़ुबैद में इन्तिक़ाल फ़रमाया और वहीं दफ़न किये गये।

www.Momeen.blogspot.com

# फ़ेहरिस्त

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



| बाब सं. | बाब के बारे में | पेज न. |
|---|---|---|
| | **कुरआन की तफ़सीर के बयान में** | |
| बाब 1 | सूरह फ़ातिहा (अल्हम्दु शरीफ़) की तफ़सीर का बयान | 1397 |
| बाब 2 | फरमाने इलाही : तुम दानिस्ता तौर पर अल्लाह के शरीक न बनाओ | 1398 |
| बाब 3 | फरमाने इलाही: "और हमने तुम पर बादलों का साया किया और तुम्हारे लिए मन्ना व सलवा (खाने का नाम) उतारा" | 1399 |
| बाब 4 | फ़रमाने इलाही: "जब हमने बनी इस्राईल से कहा कि तुम इस गांव में दाखिल हो जाओ।" | 1399 |
| बाब 5 | फरमाने इलाही : "हम जिस आयत को मनसूख करते हैं या उसे फरामोश (भूला देना) करा देते हैं, तो इससे बेहतर या इस जैसी कोई और आयत भेज देते हैं।" | 1400 |
| बाब 6 | फरमाने इलाही: "यह लोग इस बात को कह रहे हैं कि अल्लाह औलाद रखता है।" | 1401 |
| बाब 7 | फरमाने इलाही: "और जिस मकाम पर हजरत इब्राहिम अलैहि. ठहरे हुए थे, उसे नमाज की जगह बना लो।" | 1402 |
| बाब 8 | फरमाने इलाही : तुम कहो कि हम अल्लाह पर और जो किताब हम पर उतारी गई है, उस पर ईमान लाये।" | 1403 |
| बाब 9 | फरमाने इलाही : "और इसी तरह हमने तुम्हें बीच वाली उम्मत बनाया है ताकि तुम लोगों पर गवाह बनो।" | 1404 |
| बाब 10 | फरमाने इलाही: "फिर जहां से लोग वापिस होते हैं वहां से तुम भी वापिस हुआ करो।" | 1405 |
| बाब 11 | फरमाने इलाही: ऐ हमारे परवरदीगार! हमें दुनिया में भी नैमत अता फरमा और आखिर में भी अपना फजल इनायत कर | 1406 |
| बाब 12 | फरमाने इलाही: वो लोगों से चिमट कर सवाल नहीं करते।" | 1406 |
| बाब 13 | कुरआन की बाज आयात मुहकम (जिनका मतलब वाजेह है) हैं और वही असल किताब हैं और बाज आयात मुतशाबेह (जिनका मतलब वाजेह नही है) हैं | 1407 |
| बाब 14 | फरमाने इलाही: जो लोग अल्लाह तआला के वादे और पैमान और अपने कौलो करार को थोड़ी सी कीमत के ऐवज बेच डालते हैं" | 1408 |

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

## फ़ज़ाईले क़ुरआन के बयान में

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

## निकाह के बयान में

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com

## तलाक के बयान में

www.Momeen.blogspot.com


| बाब सं. | बाब के बारे में | पेज न. |
|---|---|---|
| | **अखराजात के बयान में** | |
| बाब 1 | अपने घर वालों के लिए साल भर का खर्च रखने और उन पर खर्च करने की कैफियत | 1552 |
| | **खाने के अहकाम व मसाईल** | |
| बाब 1 | खाना शुरू करते वक्त बिस्मिल्लाह पढ़ें, फिर दायें हाथ से खाना खायें | 1554 |
| बाब 2 | जिसने पेट भरकर खाया (उसने सही किया) | 1555 |
| बाब 3 | चपाती का इस्तेमाल और ऊंचे दस्तरख्वान पर खाना | 1556 |
| बाब 4 | एक आदमी का खाना दो के लिए काफी हो सकता है | 1557 |
| बाब 5 | मुसलमान एक आंत में खाता है | 1557 |
| बाब 6 | तकिया लगाकर खाना मना है | 1558 |
| बाब 7 | रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने खाने को कभी बुरा नहीं कहा | |
| बाब 8 | जौं के आटे से फूंक मारकर भूसा दूर करना | 1558 |
| बाब 9 | रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम और आपके सहाबा रज़ि॰ की खुराक का बयान | 1559 |
| बाब 10 | तलबीना का बयान | 1560 |
| बाब 11 | चांदी या चांदी मिलाये हुए बर्तन में खाने का बयान | 1561 |
| बाब 12 | जो कोई अपने भाईयों के लिए पुर तकल्लुफ खाने का अहतमाम करे | 1562 |
| बाब 13 | खजूर और ककड़ी मिलाकर खाना | 1663 |
| बाब 14 | ताजा और खुश्क खजूरों का बयान | 1563 |
| बाब 15 | अजवा खजूर का बयान | 1565 |
| बाब 16 | अंगूलियों के चाटने का बयान | 1565 |
| बाब 17 | खाने से फारिग होने के बाद कौनसी दुआ पढ़ें? | 1566 |
| बाब 18 | फरमाने इलाही : "जब तुम खाने से फारिग हो जाओ तो उठ जाओ" | 1567 |
| | **अक़ीक़े के बयान में** | |
| बाब 1 | बच्चे का नाम रखना | 1569 |

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

## मरीजों के बयान में



## इलाज के बयान में

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

## लिबास के बयान में

www.Momeen.blogspot.com





## आदाब के बयान में



www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

## तक़दीर के बयान में



## कसम और नजर के बयान में

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com





www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



# किताबो फजाइले असहाबिनबी-ए-सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम व रजि अन्हु वमन साहिबन नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम अवराहु मिनल मुस्लिमीना फहवा मिन असहाबीही

# रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के सहाबा किराम रजि. के फजाईल व मनाकिब

मुसलमानों में जिस आदमी ने रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की सोहबत इख्तेयार की या आपको देखा तो वो सहाबी है। (बशर्ते कि इस्लाम की हालत में फौत हुए हो।)

www.Momeen.blogspot.com

## बाब 1:

١ - باب

**1520:** जुबैर बिन मुतईम रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि एक औरत नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास आई तो आपने उसे हुक्म दिया कि वो फिर आपके पास आये। उसने कहा, अगर मैं फिर आऊं और आपको न पाऊं। इससे उसकी मुराद वफात थी। आपने फरमाया, अगर मुझे न पाओ तो अबू बकर रजि. के पास चले आना।

١٥٢٠ : عَنْ جُبَيْرِ بْنِ مُطْعِمٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: أَتَتِ ٱمْرَأَةٌ النَّبِيَّ ﷺ، فَأَمَرَهَا أَنْ تَرْجِعَ إِلَيْهِ، قَالَتْ: أَرَأَيْتَ إِنْ جِئْتُ وَلَمْ أَجِدْكَ؟ كَأَنَّهَا تَقُولُ: الْمَوْتَ، قَالَ ﷺ: (إِنْ لَمْ تَجِدِينِي فَأْتِي أَبَا بَكْرٍ) رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ. [رواه البخاري: ٣٦٥٩]

---

फायदे: इस हदीस से रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के बाद हजरत अबू बकर सिद्दीक रजि. के खलीफा होने का इशारा मिलता है। नीज उसमें उन शिया हजरात की तरदीद है जो दावा करते हैं कि

www.Momeen.blogspot.com



रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने हजरत अली और हजरत अब्बास रजि. को खलीफा बनाने की वसीयत की थी।

www.Momeen.blogspot.com (औनुलबारी 7/28)

---

١٥٢١ : عَنْ عَمَّارٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: رَأَيْتُ رَسُولَ ٱللهِ ﷺ وَمَا مَعَهُ إِلَّا خَمْسَةُ أَعْبُدٍ وَٱمْرَأَتَانِ، وَأَبُو بَكْرٍ. [رواه البخاري: ٣٦٦٠]

1521: अम्मार रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि मैंने रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम को उस वक्त देखा जबकि आपके साथ पांच गुलामों, दो औरतों और अबू बकर रजि. के अलावा और कोई न था।

---

फायदे: हजरत अम्मार रजि. का मतलब है कि हजरत अबू बकर सिद्दीक रजि. आजाद लोगों से पहले आदमी हैं, जिन्होंने अपने इस्लाम का बर सरे आम इजहार किया था, वैसे बेशुमार ऐसे मुसलमान मौजूद थे जो अपने इस्लाम को छुपाये हुए थे। (औनुलबारी 7/29)

---

١٥٢٢ : عَنْ أَبِي ٱلدَّرْدَاءِ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ، قَالَ: كُنْتُ جَالِسًا عِنْدَ ٱلنَّبِيِّ ﷺ إِذْ أَقْبَلَ أَبُو بَكْرٍ آخِذًا بِطَرَفِ ثَوْبِهِ، حَتَّى أَبْدَى عَنْ رُكْبَتِهِ، فَقَالَ ٱلنَّبِيُّ ﷺ: (أَمَّا صَاحِبُكُمْ فَقَدْ غَامَرَ)، فَسَلَّمَ وَقَالَ: يَا رَسُولَ ٱللهِ إِنَّهُ كَانَ بَيْنِي وَبَيْنَ ٱبْنِ ٱلْخَطَّابِ شَيْءٌ، فَأَسْرَعْتُ إِلَيْهِ ثُمَّ نَدِمْتُ، فَسَأَلْتُهُ أَنْ يَغْفِرَ لِي فَأَبَى عَلَيَّ، فَأَقْبَلْتُ إِلَيْكَ، فَقَالَ: (يَغْفِرُ ٱللهُ لَكَ يَا أَبَا بَكْرٍ)، ثَلَاثًا، ثُمَّ إِنَّ عُمَرَ نَدِمَ فَأَتَى مَنْزِلَ أَبِي بَكْرٍ، فَسَأَلَ: أَثَمَّ أَبُو بَكْرٍ؟ فَقَالُوا: لَا، فَأَتَى إِلَى ٱلنَّبِيِّ ﷺ فَسَلَّمَ عَلَيْهِ، فَجَعَلَ وَجْهُ

1522: अबू दरदा रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि मैं नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास बैठा हुआ था। इतने में अबू बकर सिद्दीक रजि. अपनी चादर का किनारा उठाये हुए आये, यहां तक कि आपका घुटना नंगा हो गया। रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, तुम्हारे दोस्त किसी से लड़ कर आये हैं। फिर अबू बकर रजि. ने सलाम किया और कहा कि मेरे और इब्ने खत्ताब रजि. के बीच कुछ झगड़ा हो गया था। मैंने जल्दी से उन्हें सख्त सुस्त कर कह दिया। फिर मैं शर्मिन्दा

www.Momeen.blogspot.com



النَّبِيِّ ﷺ يَتَمَعَّرُ، حَتَّى أَشْفَقَ أَبُو بَكْرٍ، فَجَثَا عَلَى رُكْبَتَيْهِ فَقَالَ: يَا رَسُولَ ٱللهِ، وَٱللهِ أَنَا كُنْتُ أَظْلَمَ، مَرَّتَيْنِ، فَقَالَ النَّبِيُّ ﷺ: (إِنَّ ٱللهَ بَعَثَنِي إِلَيْكُمْ فَقُلْتُمْ: كَذَبْتَ، وَقَالَ أَبُو بَكْرٍ: صَدَقَ. وَوَاسَانِي بِنَفْسِهِ وَمَالِهِ، فَهَلْ أَنْتُمْ تَارِكُو لِي صَاحِبِي). مَرَّتَيْنِ، فَمَا أُوذِيَ بَعْدَهَا. [رواه البخاري: ٣٦٦١]

हुआ (और उनसे माफी मांगी) लेकिन उन्होंने इनकार कर दिया। अब मैं आपके पास हाजिर हुआ हूँ। आपने फरमाया, ऐ अबू बकर रजि.! अल्लाह तुम्हें माफ फरमाये। आपने यह तीन बार फरमाया। फिर ऐसा हुआ कि उमर रजि. शर्मिन्दा हुए और अबू बकर रजि. के घर पर आये और पूछा कि अबू बकर रजि. यहां मौजूद हैं? घर वालों ने जवाब दिया, नहीं! फिर उमर रजि. रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास गये और उन्हें सलाम किया। उन्हें देखकर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के चेहरे का रंग ऐसा बदला कि अबू बकर रजि. डर गये और घुटनों के बल बैठकर कहने लगे, ऐ अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम! अल्लाह की कसम मैंने ही ज्यादती की थी। उस वक्त रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, ऐ लोगों! अल्लाह ने मुझे तुम्हारी तरफ पैगम्बर बनाकर भेजा तो तुम लोगों ने मुझे झूटा कह दिया और अबू बकर रजि. ने मुझे सच्चा कहा और उन्होंने अपने माल और जान से मेरी खिदमत की। क्या तुम मेरी खातिर मेरे दोस्त को सताना छोड़ सकते हो? और आपने यह दो बार कहा। इस इरशादे गरामी के बाद अबू बकर रजि. को फिर किसी ने नहीं सताया।

www.Momeen.blogspot.com

फायदे: इस हदीस से मालूम हुआ कि किसी इन्सान के सामने उसकी तारीफ करना जाइज है, लेकिन यह उस वक्त जब उसके फितने में मुब्तला होने का अन्देशा न हो। अगर उस तारीफ से उसके अन्दर खुदपसन्दी के पैदा होने का खतरा है तो बचना चाहिए।

(औनुलबारी 7/31)

www.Momeen.blogspot.com



١٥٢٣ : عَنْ عَمْرِو بْنِ الْعَاصِ رَضِيَ ٱللّٰهُ عَنْهُ: أَنَّ النَّبِيَّ ﷺ بَعَثَهُ عَلَى جَيْشِ ذَاتِ السَّلَاسِلِ، فَأَتَيْتُهُ فَقُلْتُ: أَيُّ النَّاسِ أَحَبُّ إِلَيْكَ؟ قَالَ: (عَائِشَةُ). فَقُلْتُ: مِنَ الرِّجَالِ؟ فَقَالَ: (أَبُوهَا)، قُلْتُ: ثُمَّ مَنْ؟ قَالَ: (ثُمَّ عُمَرُ بْنُ الْخَطَّابِ). فَعَدَّ رِجَالًا. [رواه البخاري: ٣٦٦٢]

1523: अम्र बिन आस रजि. से रिवायत है कि नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने उन्हें गजवा जाते सलासील में अमीर बनाकर भेजा था। वो कहते हैं कि जब मैं वापस आपके पास आया तो मैंने कहा कि सब लोगों में से कौन आदमी आपको ज्यादा पसन्द है? आपने फरमाया, आइशा रजि.! मैंने कहा, मर्दों में से कौन? आपने फरमाया कि उनके वालिदगरामी (अबू बकर रजि.)। मैंने पूछा फिर कौन? फिर फरमाया उमर बिन खत्ताब रजि.। इस तरह दर्जा ब दर्जा आपने कई आदमियों के नाम लिये। www.Momeen.blogspot.com

फायदे: वाक्या यह था कि जिस मुहिम में हजरत अम्र बिन आस रजि. को अमीर बनाया गया था। उस दस्ते में हजरत अबू बकर और हजरत उमर रजि. भी मौजूद थे। इसी बिना पर हजरत अम्र बिन आस रजि. के दिल में ख्याल गुजरा कि शायद वो उन सबसे बेहतर हैं। इसी लिए उन्हें अमीर बनाया गया है। (औनुलबारी 7/32)

١٥٢٤ : عَنْ عَبْدِ ٱللّٰهِ بْنِ عُمَرَ رَضِيَ ٱللّٰهُ عَنْهُمَا قَالَ: قَالَ رَسُولُ ٱللّٰهِ ﷺ: (مَنْ جَرَّ ثَوْبَهُ خُيَلَاءَ، لَمْ يَنْظُرِ ٱللّٰهُ إِلَيْهِ يَوْمَ الْقِيَامَةِ)، فَقَالَ أَبُو بَكْرٍ: إِنَّ أَحَدَ شِقَّيْ ثَوْبِي يَسْتَرْخِي إِلَّا أَنْ أَتَعَاهَدَ ذٰلِكَ مِنْهُ؟ فَقَالَ رَسُولُ ٱللّٰهِ ﷺ: (إِنَّكَ لَسْتَ تَصْنَعُ ذٰلِكَ خُيَلَاءَ). [رواه البخاري: ٣٦٦٥]

1524: अब्दुल्लाह बिन उमर रजि. से रिवायत है, उन्होंने कहा, रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, जो आदमी घमण्ड की नियत से अपना कपड़ा नीचे लटकायेगा तो अल्लाह उसे कयामत के दिन रहमत की नजरों से नहीं देखेगा। यह सुनकर अबू बकर रजि. गोया हुए मेरे कपड़े का एक गोशा लटक जाता है। हां! खूब ख्याल रखूं तो शायद न लटके। इस पर रसूलुल्लाह

www.Momeen.blogspot.com



सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया कि तुम ऐसा बतौर घमण्ड नहीं करते हो।

---

फायदेः हजरत अबू बकर रजि. पतले जिस्म वाले थे। इस बिना पर कमर में कुछ झुकाव था। कोशिश के बावजूद कई बार आपकी चादर टखनों से नीचे हो जाती। ऐसे हालात में इन्सान सख्त फटकार की जद में नहीं आता। (फतहुलबारी 10/266) www.Momeen.blogspot.co

---

**1525:** अबू मूसा अशअरी रजि. से रिवायत है, उन्होंने अपने घर वजू किया और बाहर निकले। दिल में कहने लगे कि आज मैं रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की खिदमत में आपके साथ रहूंगा। खैर वो मस्जिद में आये और रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के बारे में पूछा। लोगों ने कहा, कहीं बाहर उस तरफ तशरीफ ले गये हैं। लिहाजा मैं आपके पैरों के निशानों पर आपके बारे में पूछता हुआ रवाना हुआ और चाहे अरीस के कुए तक जा पहुंचा। और दरवाजे पर बैठ गया। उसका दरवाजा खजूर की शाखों से बना हुआ था। चूनांचे जब आप रफेअ हाजत से फारिग हुए और वजू कर चुके तो मैं आपके पास गया तो आप अरीस के कुंए यानी उसकी मुण्डेर के बीच कुंए में पांव लटकाये हुए बैठे थे और अपनी पिण्डलियों

١٥٢٥ : عَنْ أَبِي مُوسَى الأَشْعَرِيِّ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ: أَنَّهُ تَوَضَّأَ فِي بَيْتِهِ ثُمَّ خَرَجَ، قالَ: فَقُلْتُ: لأَلْزَمَنَّ رَسُولَ ٱللهِ ﷺ وَلأَكُونَنَّ مَعَهُ يَوْمِي هٰذَا، قالَ: فَجَاءَ المَسْجِدَ، فَسَأَلَ عَنِ النَّبِيِّ ﷺ، فَقَالُوا: خَرَجَ وَوَجَّه هَا هُنَا، فَخَرَجْتُ عَلَى إِثْرِهِ، أَسْأَلُ عَنْهُ، حَتَّى دَخَلَ بِئْرَ أَرِيسٍ، فَجَلَسْتُ عِنْدَ البَابِ، وَبَابُهَا مِنْ جَرِيدٍ، حَتَّى قَضى رَسُولُ ٱللهِ ﷺ حاجَتَهُ فَتَوَضَّأَ، فَقُمْتُ إِلَيْهِ، فَإِذَا هُوَ جالِسٌ عَلَى بِئْرِ أَرِيسٍ وَتَوَسَّطَ قُفَّهَا، وَكَشَفَ عَنْ سَاقَيْهِ وَدَلَّاهُما في البِئْرِ، فَسَلَّمْتُ عَلَيْهِ، ثُمَّ انْصَرَفْتُ فَجَلَسْتُ عِنْدَ البَابِ، فَقُلْتُ: لَأَكُونَنَّ بَوَّابَ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ اليَوْمَ، فَجَاءَ أَبُو بَكْرٍ فَدَقَّ البَابَ، فَقُلْتُ: مَنْ هٰذَا؟ فَقَالَ: أَبُو بَكْرٍ، فَقُلْتُ: عَلَى رِسْلِكَ، ثُمَّ ذَهَبْتُ، فَقُلْتُ: يَا رَسُولَ ٱللهِ، هٰذَا أَبُو بَكْرٍ يَسْتَأْذِنُ؟ فَقَالَ: (ائْذَنْ لَهُ

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



وَبَشِّرْهُ بِالْجَنَّةِ). فَأَقْبَلْتُ حَتَّى قُلْتُ لِأَبِي بَكْرٍ: ٱدْخُلْ، وَرَسُولُ ٱللهِ ﷺ يُبَشِّرُكَ بِالْجَنَّةِ، فَدَخَلَ أَبُو بَكْرٍ فَجَلَسَ عَنْ يَمِينِ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ مَعَهُ فِي الْقُفِّ، وَدَلَّى رِجْلَيْهِ فِي الْبِئْرِ كَما صَنَعَ النَّبِيُّ ﷺ، وَكَشَفَ عَنْ سَاقَيْهِ، ثُمَّ رَجَعْتُ فَجَلَسْتُ، وَقَدْ تَرَكْتُ أَخِي يَتَوَضَّأُ وَيَلْحَقُنِي، فَقُلْتُ: إِنْ يُرِدِ ٱللهُ بِفُلَانٍ خَيْرًا - يُرِيدُ أَخَاهُ - يَأْتِ بِهِ، فَإِذَا إِنْسَانٌ يُحَرِّكُ الْبَابَ، فَقُلْتُ: مَنْ هٰذَا؟ فَقَالَ: عُمَرُ بْنُ الْخَطَّابِ، فَقُلْتُ عَلَى رِسْلِكَ، ثُمَّ جِئْتُ إِلَى رَسُولِ ٱللهِ ﷺ فَسَلَّمْتُ عَلَيْهِ، فَقُلْتُ: هٰذَا عُمَرُ بْنُ الْخَطَّابِ يَسْتَأْذِنُ؟ فَقَالَ: (ٱئْذَنْ لَهُ وَبَشِّرْهُ بِالْجَنَّةِ)، فَجِئْتُ فَقُلْتُ لَهُ: ٱدْخُلْ، وَبَشَّرَكَ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ بِالْجَنَّةِ، فَدَخَلَ فَجَلَسَ مَعَ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ فِي الْقُفِّ عَنْ يَسَارِهِ، وَدَلَّى رِجْلَيْهِ فِي الْبِئْرِ، ثُمَّ رَجَعْتُ فَجَلَسْتُ، فَقُلْتُ: إِنْ يُرِدِ ٱللهُ بِفُلَانٍ خَيْرًا يَأْتِ بِهِ، فَجَاءَ إِنْسَانٌ يُحَرِّكُ الْبَابَ، فَقُلْتُ: مَنْ هٰذَا؟ فَقَالَ: عُثْمَانُ بْنُ عَفَّانَ، فَقُلْتُ عَلَى رِسْلِكَ، فَجِئْتُ إِلَى رَسُولِ ٱللهِ ﷺ فَأَخْبَرْتُهُ، فَقَالَ: (ٱئْذَنْ لَهُ وَبَشِّرْهُ بِالْجَنَّةِ، عَلَى بَلْوَى

को खोल कर कुंए में लटका रखा था। मैं आपको सलाम करके लौट आया और दरवाजे पर बैठ गया। मैंने पूछा कि आज मैं रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम का दरबान बनूंगा। इतने में अबू बकर सिद्दीक रजि. आये और उन्होंने दरवाजा खटखटाया। मैंने पूछा कौन है? उन्होंने कहा, अबू बकर रजि! मैंने कहा, जरा ठहर जाये। मैंने जाकर कहा, ऐ अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम अबू बकर रजि. इजाजत मांगते हैं। आपने फरमाया, उनको आने दो और उन्हें जन्नत की खुशखबरी भी दो। लिहाजा मैंने अबू बकर रजि. से आकर कहा, अन्दर आ जाये और रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम आपको जन्नत की खुशखबरी देते हैं। चूनांचे अबू बकर रजि. अन्दर आये और रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की दायीं तरफ आपके साथ मुण्डेर पर बैठ गये और उन्होंने भी इस तरह अपने दोनों पांव कुएं में लटका दिये। जिस तरह रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने लटका रखे थे और अपनी पिण्डलियां भी खोल दी। मैं वापस जाकर बैठ गया और मैं अपने भाई को घर में

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



نُصِيبُهُ)، فَجِئْتُهُ فَقُلْتُ لَهُ: ٱدْخُلْ وَبَشَّرَكَ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ بِالجَنَّةِ، عَلَى بَلْوَى تُصِيبُكَ، فَدَخَلَ فَوَجَدَ القُفَّ قَدْ مُلِيءَ، فَجَلَسَ وُجَاهَهُ مِنَ الشِّقِّ الآخَرِ. [رواه البخاري: ٣٦٧٤]

वजू करते छोड़ आया था। मैंने अपने दिल में कहा, अगर अल्लाह को उसकी भलाई मंजूर है तो जरूर उसको यहां ले आयेगा। इतने में क्या देखता हूँ कि कोई दरवाजा हिला रहा है। मैंने पूछा कौन है? उसने कहा, उमर बिन खत्ताब रजि.! मैंने कहा, जरा ठहर जाओ, फिर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास आया, आपको सलाम कहकर गुजारिश की कि उमर रजि. हाजिर हैं और आपके पास आने की इजाजत चाहते हैं। आपने फरमाया कि उन्हें इजाजत और जन्नत की खुशखबरी दे दो। इस पर मैंने वापस जाकर कहा, अन्दर आ जाये और रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने आपको जन्नत की खुशखबरी दी है। चूनांचे वो अन्दर आये और रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के साथ कुंए की मुण्डेर पर आपके बायीं तरफ बैठ गये। और अपने दोनों पांव कुएं में लटका दिये। फिर मैं वापस आकर दरवाजे पर बैठ गया और दिल में वही कहने लगा कि अगर अल्लाह फलां के साथ भलाई चाहेगा तो उसे ले आयेगा। इतने में एक आदमी आया और दरवाजे को हरकत देने लगा। मैंने पूछा कौन है? उसने कहा, उसमान रजि.! मैंने कहा, ठहरिये! चूंनाचे मैं रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास आया और उन्हें खबर दी तो आपने फरमाया, उन्हें अन्दर आने की इजाजत दो और आजमाईश उन्हें पहुंचेगी उसके बदले में जन्नत की खुशखबरी भी दे दो। चूनांचे मैं आया और उनसे कहा कि आ जाओ और रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने उस मुसीबत पर जो आपको पहुंचेगी, जन्नत की खुशखबरी दी है। उसमान रजि. भी अन्दर आ गये और उन्होंने मुण्डेर को भरा हुआ देखा तो वो आपके सामने दूसरी तरफ बैठ गये।

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



फायदे: इस हदीस में हजरत उसमान रजि. के बारे में बताया गया है कि वो एक खतरनाक फितने की जद में आयेंगे। मुसनद इमाम अहमद में पूरा खुलासा है कि आपको जुल्म के तौर पर शहीद कर दिया जाये। चूनांचे यह बताना सही तौर पर साबित हुआ। (फतहुलबारी 7/46)

---

١٥٢٦ : عَنْ أَبِي سَعِيدٍ الخُدْرِيِّ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: قَالَ النَّبِيُّ ﷺ: (لاَ تَسُبُّوا أَصْحَابِي، فَلَوْ أَنَّ أَحَدَكُمْ أَنْفَقَ مِثْلَ أُحُدٍ ذَهَبًا، ما بَلَغَ مُدَّ أَحَدِهِمْ وَلاَ نَصِيفَهُ). [رواه البخاري: ٣٦٧٣]

1526: अबू सईद खुदरी रजि. से रिवायत है, उन्होंने कहा, नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, मेरे असहाब को बुरा भला न कहो, क्योंकि अगर तुम में से कोई उहद पहाड़ के बराबर भी सोना खर्च करे तो वो उनके मुद या आधे मुद के बराबर भी नहीं पहुंच सकता।

---

फायदे: इसका मकसद मुहाजिरीन अव्वलीन और अनसार की फजीलत बयान करना है जिनमें अबू बकर सिद्दीक रजि. बर सर फहरिस्त हैं। इन हजरात ने मुसलमानों पर ऐसे वक्त में खर्च किया जब कुफ्फार का गलबा था और मुसलमान माल व दौलत से मोहताज थे।

---

١٥٢٧ : عَنْ أَنَسِ بْنِ مالِكٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ: أَنَّ النَّبِيَّ ﷺ صَعِدَ أُحُدًا، وَأَبُو بَكْرٍ وَعُمَرُ وَعُثْمانُ، فَرَجَفَ بِهِمْ، فَقَالَ: (اثْبُتْ أُحُدُ. فَإِنَّمَا عَلَيْكَ نَبِيٌّ وَصِدِّيقٌ. وَشَهِيدَانِ). [رواه البخاري: ٣٦٧٥]

1527: अनस रजि. से रिवायत है कि नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम एक बार उहद पहाड़ पर चढ़े। आपके साथ अबू बकर सिद्दीक, उमर फारूक और उसमान रजि. भी थे। इतने में पहाड़ को जुंबीश हुई। आपने फरमाया, ऐ उहद! ठहर जा, क्योंकि तुझ पर इस वक्त एक नबी एक सिद्दीक और दो शहीद हैं। www.Momeen.blogspot.com

---

फायदे: एक रिवायत में है कि आपने उहद पहाड़ पर पांव मारा और मजकूरा बाला इरशाद फरमाया। बिलाशुबा यह रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु

www.Momeen.blogspot.com



अलैहि वसल्लम का एक मौजिजा था। हजरत उमर रजि. और हजरत उसमान रजि. शहीद हुए और हजरत अबू बकर रजि. को मकामे सिद्दीकियत से नवाजा। www.Momeen.blogspot.com

---

١٥٢٨ : عَنِ ٱبْنِ عَبَّاسٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُمَا، قَالَ: إِنِّي لَوَاقِفٌ فِي قَوْمٍ، نَدْعُو ٱللهَ لِعُمَرَ بْنِ الخَطَّابِ، رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ، وَقَدْ وُضِعَ عَلَى سَرِيرِهِ، إِذَا رَجُلٌ مِنْ خَلْفِي قَدْ وَضَعَ مِرْفَقَهُ عَلَى مَنْكِبِي يَقُولُ: رَحِمَكَ ٱللهُ، إِنِّي كُنْتُ لأَرْجُو أَنْ يَجْعَلَكَ ٱللهُ مَعَ صَاحِبَيْكَ، لِأَنِّي كَثِيرًا مِمَّا كُنْتُ أَسْمَعُ رَسُولَ ٱللهِ ﷺ يَقُولُ: (كُنْتُ أَنَا وَأَبُو بَكْرٍ وَعُمَرُ، وَفَعَلْتُ وَأَبُو بَكْرٍ وَعُمَرُ، وَٱنْطَلَقْتُ وَأَبُو بَكْرٍ وَعُمَرُ). فَإِنْ كُنْتُ لأَرْجُو أَنْ يَجْعَلَكَ ٱللهُ مَعَهُمَا، فَٱلْتَفَتُّ، فَإِذَا هُوَ عَلِيُّ بْنُ أَبِي طَالِبٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ. [رواه البخاري: ٣٦٧٧]

**1528:** इब्ने अब्बास रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि मैं कुछ लोगों के साथ ठहरा था और हम अल्लाह से उमर रजि. के लिए बख्शीश की दुआ कर रहे थे, जबकि उनका जनाजा चारपाई पर रखा जा चुका था। इतने में एक आदमी ने मेरे पीछे से आकर अपनी कोहनी कंधे पर रखी और कहने लगा, अल्लाह तुम पर रहम करे। मैं उम्मीद रखता हूं कि अल्लाह तुम्हें तुम्हारे साथियों के साथ रखेगा। क्योंकि मैं अक्सर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम को यह फरमाते हुए सुना करता था कि फलां जगह पर मैं था और अबू बकर व उमर रजि. थे। मैंने और अबू बकर व उमर रजि. ने यह किया। मैंने और अबू बकर व उमर रजि. चले। मुझे इसलिए उम्मीद है कि अल्लाह तुम्हें उनके साथ रखेगा। फिर मैंने पीछे मुड़कर देखा तो यह कलमात कहने वाले अली बिन अबी तालिब रजि. थे। www.Momeen.blogspot.com

---

फायदे: हजरत अबू बकर सिद्दीक रजि. तरेसठ साल की उम्र में फौत हुए। मुद्दत खिलाफत दो साल तीन माह और चन्द दिन थी। कहते हैं कि आपने सर्दी के दिन गुस्ल फरमाया फिर पन्द्रह दिन तक बुखार रहा

www.Momeen.blogspot.com



और अल्लाह को प्यारे हो गये। (फतहुलबारी 7/49)

---

**बाब 2: हजरत उमर बिन खत्ताब रजि. के फजाईल।**

٢ - باب: مَنَاقِبُ عُمَرَ بْنِ الْخَطَّابِ رَضِيَ الله عَنْهُ

www.Momeen.blogspot.com

١٥٢٩ : عَنْ جَابِرِ بْنِ عَبْدِ ٱللهِ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُمَا قَالَ: قَالَ النَّبِيُّ ﷺ: (رَأَيْتُنِي دَخَلْتُ الْجَنَّةَ، فَإِذَا أَنَا بِالرُّمَيْصَاءِ، امْرَأَةِ أَبِي طَلْحَةَ، وَسَمِعْتُ خَشَفَةً، فَقُلْتُ: مَنْ هٰذَا؟ فَقَالَ: هٰذَا بِلَالٌ، وَرَأَيْتُ قَصْرًا بِفِنَائِهِ جَارِيَةٌ، فَقُلْتُ: لِمَنْ هٰذَا؟ فَقَالُوا لِعُمَرَ، فَأَرَدْتُ أَنْ أَدْخُلَهُ فَأَنْظُرَ إِلَيْهِ، فَذَكَرْتُ غَيْرَتَكَ). فَقَالَ عُمَرُ: بِأَبِي وَأُمِّي يَا رَسُولَ ٱللهِ، أَعَلَيْكَ أَغَارُ. [رواه البخاري: ٣٦٧٩]

**1529:** जाबिर बिन अब्दुल्लाह रजि. से रिवायत है, उन्होंने कहा नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, मैंने अपने आपको ख्वाब की हालत में जन्नत में दाखिल होते हुए देखा और वहां अबू तल्हा रजि. की बीवी रूमैसा को भी देखा और मैंने एक आदमी के चलने की आवाज सुनकर पूछा, यह कौन है? किसी ने जवाब दिया कि बिलाल रजि. हैं। फिर मैंने वहां एक महल देखा, उसके सहन में एक जवान औरत बैठी हुई थी। मैंने पूछा, यह किसका महल है? किसी ने कहा, उमर रजि. का है। फिर मैंने इरादा किया कि महल में दाखिल होकर उसे देखूं, मगर ऐ उमर! तुम्हारी गैरत मुझे याद आ गई। उमर रजि. ने कहा, मेरे मां-बाप आप पर कुर्बान हो। ऐ अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम! क्या मैं आप पर गैबत करूं?

---

फायदे: एक रिवायत में है कि हजरत उमर रजि. उसी मजलिस में रोने लगे, शायद यह खुशी मुर्सरत की वजह से हो। एक दूसरी रिवायत में है कि हजरत उमर रजि. ने कहा, ऐ अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम! आपकी वजह से तो हमें हिदायत और बुलन्द रूतबा अता हुआ है। (फतहुल बारी 7/55)

---

**1530:** अनस रजि. से रिवायत है कि

١٥٣٠ : عَنْ أَنَسِ بْنِ مَالِكٍ رَضِيَ

www.Momeen.blogspot.com



اَللّٰهُ عَنْهُ: أَنَّ رَجُلًا سَأَلَ النَّبِيَّ ﷺ عَنِ السَّاعَةِ، فَقَالَ: مَتَى السَّاعَةُ؟ قَالَ: (وَمَاذَا أَعْدَدْتَ لَهَا؟) قَالَ: لَا شَيْءَ، إِلَّا أَنِّي أُحِبُّ اللّٰهَ وَرَسُولَهُ ﷺ، فَقَالَ: (أَنْتَ مَعَ مَنْ أَحْبَبْتَ). قَالَ أَنَسٌ: فَمَا فَرِحْنَا بِشَيْءٍ فَرَحَنَا بِقَوْلِ النَّبِيِّ ﷺ: (أَنْتَ مَعَ مَنْ أَحْبَبْتَ). قَالَ أَنَسٌ: فَأَنَا أُحِبُّ النَّبِيَّ ﷺ وَأَبَا بَكْرٍ وَعُمَرَ، وَأَرْجُو أَنْ أَكُونَ مَعَهُمْ بِحُبِّي إِيَّاهُمْ، وَإِنْ لَمْ أَعْمَلْ بِمِثْلِ أَعْمَالِهِمْ. [رواه البخاري: ٣٦٨٨]

एक आदमी ने नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम से पूछा कि कयामत कब आयेगी? आपने फरमाया, तूने उसके लिए क्या सामान तैयार किया है? उसने कहा, कुछ भी नहीं। अलबत्ता मैं अल्लाह और उसके रसूल सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम से मुहब्बत रखता हूँ। आपने फरमाया, बस तू कयामत के दिन उन्हीं के साथ होगा, जिनसे मुहब्बत रखता है। अनस रजि. का बयान है कि हम किसी बात से इतने खुश न हुए, जिस कद्र रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के उस फरमान से खुश हुए कि जिसको तू महबूब रखता है, उन्हीं के साथ होगा। अनस रजि. कहते हैं कि मैं तो रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम, अबू बकर रजि. और उमर रजि. को दोस्त रखता हूँ। मुझे उम्मीद है कि इस मुहब्बत की वजह से मैं उनके साथ होऊंगा। अगरचे मैंने उनके से अमल नहीं किए हैं। www.Momeen.blogspot.com

फायदे: ऐ अल्लाह हम भी रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम और आपके सहाबा किराम रजि. से मुहब्बत करते हैं। इसलिए कयामत के दिन हमें भी उनकी दोस्ती नसीब फरमा। अगरचे हम उन हजरात जैसे काम नहीं कर सके।

---

١٥٣١ : عَنْ أَبِي هُرَيْرَةَ رَضِيَ اللّٰهُ عَنْهُ قَالَ: قَالَ النَّبِيُّ ﷺ: (لَقَدْ كَانَ فِيمَنْ كَانَ قَبْلَكُمْ مِنْ بَنِي إِسْرَائِيلَ رِجَالٌ، يُكَلَّمُونَ مِنْ غَيْرِ أَنْ يَكُونُوا

**1531:** अबू हुरैरा रजि. से रिवायत है, उन्होंने कहा नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, तुम से पहले बनी इस्राईल में कुछ लोग ऐसे होते थे जिनके

www.Momeen.blogspot.com



أَنْبِيَاءُ، فَإِنْ يَكُنْ مِنْ أُمَّتِي مِنْهُمْ أَحَدٌ فَعُمَرُ). [رواه البخاري: ٣٦٨٩]

दिल में अल्लाह की तरफ से बात डाल दी जाती थी। हालांकि वो नबी न होते थे। लिहाजा अगर मेरी उम्मत में कोई काबिल है तो वो उमर रजि. हैं। www.Momeen.blogspot.com

फायदे: एक रिवायत में हजरत उमर रजि. के बारे में मुहद्दिस का लफ्ज इस्तेमाल हुआ है। जिसका मतलब यह है कि उन्हें सही बातों की खबर होती थी। एक रिवायत में है कि हजरत उमर रजि. के दिल और जुबान पर हक जारी होता था। (फतहुल बारी 7/62)

٣ - باب: مَنَاقِبُ عُثْمَانَ بْنِ عَفَّانَ رَضِيَ الله عَنْهُ

बाब 3: हजरत उस्मान बिन अफ्फान रजि. के फजाईल।

١٥٣٢ : عَنِ ٱبْنِ عُمَرَ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُمَا: أَنَّهُ جَاءَهُ رَجُلٌ مِنْ أَهْلِ مِصْرَ فَقَالَ لَهُ: هَلْ تَعْلَمُ أَنَّ عُثْمَانَ فَرَّ يَوْمَ أُحُدٍ؟ قَالَ: نَعَمْ. فَقَالَ: تَعْلَمُ أَنَّهُ تَغَيَّبَ عَنْ بَدْرٍ وَلَمْ يَشْهَدْ؟ قَالَ: نَعَمْ. قَالَ: تَعْلَمُ أَنَّهُ تَغَيَّبَ عَنْ بَيْعَةِ الرِّضْوَانِ فَلَمْ يَشْهَدْهَا؟ قَالَ: نَعَمْ. قَالَ: ٱللهُ أَكْبَرُ. قَالَ ٱبْنُ عُمَرَ: تَعَالَ أُبَيِّنْ لَكَ، أَمَّا فِرَارُهُ يَوْمَ أُحُدٍ، فَأَشْهَدُ أَنَّ ٱللهَ عَفَا عَنْهُ وَغَفَرَ لَهُ، وَأَمَّا تَغَيُّبُهُ عَنْ بَدْرٍ فَإِنَّهُ كَانَتْ تَحْتَهُ بِنْتُ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ وَكَانَتْ مَرِيضَةً، فَقَالَ لَهُ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ: (إِنَّ لَكَ أَجْرَ رَجُلٍ مِمَّنْ شَهِدَ بَدْرًا وَسَهْمَهُ)، وَأَمَّا تَغَيُّبُهُ عَنْ بَيْعَةِ الرِّضْوَانِ، فَلَوْ كَانَ أَحَدٌ أَعَزَّ بِبَطْنِ

1532: अब्दुल्लाह बिन उमर रजि. से रिवायत है, उनके पास अहले मिस्र में से एक आदमी आया और कहने लगा, तुम्हें मालूम है कि उस्मान रजि. उहद के दिन मैदान से भाग निकले थे? उन्होंने कहा, हां बेशक! फिर उसने कहा, क्या तुम्हें इल्म है कि वो जंगे बदर से गायब थे? और उसमें शरीक न हुए थे। उन्होंने कहा, हां जानता हूं। फिर उसने कहा, क्या तुम जानते हो कि वो बैयत रिजवान से भी गायब थे और उसमें शरीक न हुए थे। उन्होंने फरमाया, हां। तब उस आदमी ने नारा-ए-तकबीर बुलन्द किया। इस पर अब्दुल्लाह बिन उमर रजि. ने फरमाया, इधर आ, मैं तुझ से बयान करता हूँ,

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



مَكَّةَ مِنْ عُثْمانَ لَبَعَثَهُ مَكانَهُ، فَبَعَثَ رَسُولُ اللهِ ﷺ عُثْمانَ، وَكانَتْ بَيْعَةُ الرِّضْوَانِ بَعْدَ ما ذَهَبَ عُثْمانُ إِلَى مَكَّةَ، فَقَالَ رَسُولُ اللهِ ﷺ بِيَدِهِ الْيُمْنَى: (هٰذِهِ يَدُ عُثْمانَ). فَضَرَبَ بِهَا عَلَى يَدِهِ، فَقَالَ: (هٰذِهِ لِعُثْمانَ). فَقَالَ لَهُ ابْنُ عُمَرَ: اذْهَبْ بِهَا الآنَ مَعَكَ. [رواه البخاري: ٣٦٩٩]

उहद से भाग जाने की बाबत तो मैं गवाही देता हूँ कि अल्लाह तआला ने उन्हें माफ कर दिया और बख्श दिया। रहा बदर की लड़ाई में शरीक न होना तो इसकी वजह यह थी कि उनके निकाह में रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की लख्ते जिगर (बेटी) थीं। वो बीमार हो गई तो उनसे रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया कि तुम्हें जंगे बदर में शरीक होने वालों के बराबर हिस्सा और सवाब मिलेगा और उनका बैअत रिजवान से गायब रहना तो अगर कोई आदमी मक्का में हजरत उस्मान रजि. से ज्यादा इज्जत वाला होता तो आप उसे रवाना कर देते। लिहाजा उनको रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने भेजा था तो आप चले गये और जब बैअत रिजवान हुई तो रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने अपने दायें हाथ को उसमान रजि.का हाथ करार देकर उसे अपने बायें हाथ के ऊपर रख कर फरमाया कि यह उसमान रजि. की बैअत है। फिर इब्ने उमर रजि. ने उस आदमी से फरमाया कि अब इन बातों को भी अपने साथ ले जा। www.Momeen.blogspot.com

फायदे: मुसनद बज्जार की रिवायत के बारे में एक बार हजरत अब्दुल रहमान बिन औफ रजि. ने भी ऐतराजात किये थें तो हजरत उसमान रजि. ने खुद उनको वही जवाब दिया जो हजरत अब्दुल्लाह बिन उमर रजि. ने ऐतराज करने वाले को दिया। (फतहुल बारी 7/73)

## बाब 4: हजरत अली बिन अबी तालिब रजि. के फजाईल।

٤ - باب: مَناقِبُ عَلِيِّ بْنِ أَبِي طَالِبٍ رَضِيَ اللهُ عَنْهُ

1533: अली रजि. से रिवायत है कि

١٥٣٣ : عَنْ عَلِيٍّ رَضِيَ اللهُ

www.Momeen.blogspot.com



عَنْهُ: أَنَّ فاطِمَةَ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهَا شَكَتْ ما تَلْقَىٰ مِنْ أَثَرِ الرَّحى، فَأَتَى النَّبِيَّ ﷺ سَبْيٌ، فَانْطَلَقَتْ فَلَمْ تَجِدْهُ فَوَجَدَتْ عائِشَةَ فَأَخْبَرَتْهَا، فَلَمَّا جاءَ النَّبِيُّ ﷺ أَخْبَرَتْهُ عائِشَةُ بِمَجِيءِ فاطِمَةَ، فَجاءَ النَّبِيُّ ﷺ إِلَيْنَا وَقَدْ أَخَذْنَا مَضاجِعَنَا، فَذَهَبْتُ لِأَقُومَ، فَقَالَ: (عَلَى مَكانِكُمَا)، فَقَعَدَ بَيْنَنَا، حَتَّى وَجَدْتُ بَرْدَ قَدَمَيْهِ عَلَى صَدْرِي، وَقالَ: (أَلا أُعَلِّمُكُمَا خَيْرًا مِمَّا سَأَلْتُمَانِي، إِذَا أَخَذْتُمَا مَضاجِعَكُمَا، تُكَبِّرَا أَرْبَعًا وَثَلاثِينَ، وَتُسَبِّحَا ثَلاثًا وَثَلاثِينَ، وَتَحْمَدَا ثَلاثًا وَثَلاثِينَ، فَهُوَ خَيْرٌ لَكُمَا مِنْ خادِمٍ). [رواه البخاري: ٣٧٠٥]

फातमा रजि. ने एक दिन उस तकलीफ की शिकायत की जो उन्हें चक्की पीसने की वजह से होती थी। चूनांचे नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास जब कुछ कैदी आये तो फातिमा रजि. आपके पास गई। मगर नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम से उनकी मुलाकात न हो सकी। अलबत्ता आइशा रजि. को पाया तो उनसे कह दिया कि मैं इस मकसद के लिए आई थी। फिर जब नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम तशरीफ लाये तो आइशा रजि. ने आपसे फातिमा रजि. के आने का जिक्र किया। रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम यह सुनकर हमारे घर तशरीफ लाये, जबकि हम दोनों अपनी ख्वाबगाहों में लेट चुके थे। मैंने उठने का इरादा किया तो आपने फरमाया कि तुम दोनों अपनी जगह पर रहो और आप हमारे बीच बैठ गये। यहां तक कि मैंने आपके पांव की ठण्डक अपने सीने पर महसूस की। फिर आपने फरमाया, क्या मैं तुम्हें एक ऐसी बात की तालीम न दूं जो तुम्हारी मांगी गई चीज से कहीं बेहतर हो। जब तुम अपनी ख्वाबगाह में जाओ तो चौंतीस बार अल्लाहु अकबर, तैंतीस बार सुब्हान अल्लाह और तैंतीस बार अल्हम्दु लिल्लाह पढ़ो। यह तुम्हारे लिए खादिम से बेहतर है।

फायदे: इमाम इब्ने तैमिया रह. फरमाते हैं कि जो आदमी इस वजीफे को पाबन्दी से पढ़ता रहे, उसे कभी थकावट का अहसास नहीं होगा। क्योंकि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने अपनी लख्ते जिगर हजरत फातिमा रजि. के लिए उसे तजवीज फरमाया था। (फतहुल बारी 4/291)

www.Momeen.blogspot.com

www.Momeen.blogspot.com



## बाब 5: हजरत जुबैर बिन अव्वाम रजि. के फजाईल। www.Momeen.blogspot.com

٥ - باب: مناقب قرابة رسول الله ﷺ

**1534:** अब्दुल्लाह बिन जुबैर रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि ऐसा हुआ जंगे अहजाब के दिन मुझे और उमर बिन अबी सलमा रजि. को (कमसिन होने की वजह से) औरतों में छोड़ दिया गया। फिर मैंने जो नजर दौड़ाई तो देखा कि जुबैर रजि. अपने घोड़े पर सवार हैं और दो या तीन बार बनी कुरैजा की तरफ गये और वापिस लौटे। जब जंग खत्म होने पर मैं लौटा तो मैंने कहा, अबू जान! मैंने आपको देखा कि बार बार इधर उधर जाते थे। उन्होंने फरमाया, बेटा तूने मुझे देखा था। मैंने कहा, जी हां। उन्होंने फरमाया, हुआ यह था कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने फरमाया, कोई ऐसा है जो बनी कुरैजा के पास जाये और मेरे पास उनकी खबर लाये। चूनांचे मैं गया और जब मैं वापस आया तो रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने अपने मां-बाप जमा करके फरमाया, मेरे मां-बाप तुम पर फिदा हों।

١٥٣٤ - عَنْ عَبْدِ ٱللهِ بْنِ الزُّبَيْرِ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُمَا قَالَ: كُنْتُ يَوْمَ الأَحْزَابِ جُعِلْتُ أَنَا وَعُمَرُ بْنُ أَبِي سَلَمَةَ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُمَا فِي النِّسَاءِ، فَنَظَرْتُ فَإِذَا أَنَا بِالزُّبَيْرِ عَلَى فَرَسِهِ يَخْتَلِفُ إِلَى بَنِي قُرَيْظَةَ مَرَّتَيْنِ أَوْ ثَلاَثًا، فَلَمَّا رَجَعْتُ قُلْتُ: يَا أَبَتِ رَأَيْتُكَ تَخْتَلِفُ؟ قَالَ: أَوَ هَلْ رَأَيْتَنِي يَا بُنَيَّ؟ قُلْتُ: نَعَمْ، قَالَ: كَانَ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ قَالَ: (مَنْ يَأْتِ بَنِي قُرَيْظَةَ فَيَأْتِينِي بِخَبَرِهِمْ؟). فَانْطَلَقْتُ، فَلَمَّا رَجَعْتُ جَمَعَ لِي رَسُولُ ٱللهِ ﷺ أَبَوَيْهِ فَقَالَ: (فِدَاكَ أَبِي وَأُمِّي). [رواه البخاري: ٣٧٢٠]

---

फायदे: रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने गजवा उहूद के वक्त हजरत साद बिन अबी वकास रजि. के बारे में अपने मां-बाप को जमा करके फरमाया था ''मेरे मां बाप तुम पर फिदा हों।''

(फतहुल बारी 7/81)

www.Momeen.blogspot.com



बाब 6: हजरत तल्हा बिन उबेदुल्लाह रजि. का बयान।

٦ - باب: ذِكْرُ طَلْحَةَ بْنِ عُبَيْدِ الله رَضِيَ الله عَنْهُ

1535: तल्हा बिन उबेदुल्लाह रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि जंग के वक्त नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास मेरे और हजरत साद रजि. के अलावा कोई भी बाकी न रहता था।

١٥٣٥ : عَنْ طَلْحَةَ بْنِ عُبَيْدِ ٱللهِ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: لَمْ يَبْقَ مَعَ النَّبِيِّ ﷺ، في بَعْضِ تِلْكَ الأَيَّامِ الَّتِي قَاتَلَ فِيهِنَّ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ، غَيْرُ طَلْحَةَ وَسَعْدٍ. [رواه البخاري: ٣٧٢٢، ٣٧٢٣]

---

फायदे: हजरत तल्हा बिन उबेदुल्लाह रजि. अशरा मुबशरा से हैं रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के जानिसार साहबा किराम से थे। हजरत उमर रजि. का फरमान है कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम उनसे आखिर वक्त राजी रहे। (बुखारी, 3700)

---

1536: तल्हा बिन उबेदुल्लाह रजि. से ही रिवायत है कि उन्होंने अपने हाथ से नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम को बचाया था। उस हाथ में इतने तीर लगे कि वो बेजान हो गया। www.Momeen.blogspot.com

١٥٣٦ : وعَنْهُ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ، أَنَّهُ وَقَى النَّبِيَّ ﷺ بِيَدِهِ فَضُرِبَ فِيهَا حَتَّى شَلَّتْ. [رواه البخاري: ٣٧٢٤]

---

फायदे: यह गजवा उहद का वाक्या है। हजरत अबू बकर सिद्दीक रजि. का बयान है कि हजरत तल्हा रजि. को उस दिन सत्तर से ज्यादा जख्म लगे थे और एक अंगूली भी कट गई थी। (फतहुलबारी 7/83)

---

बाब 7 : हजरत साद बिन अबी वकास रजि. के फजाईल।

٧ - باب: مَنَاقِبُ سَعْدِ بْنِ أَبِي وَقَّاصٍ الزُّهْرِيِّ رَضِيَ الله عَنْهُ

1537: साद बिन अबी वकास रजि. से रिवायत है, उन्होंने फरमाया कि

١٥٣٧ : عَنْ سَعْدِ بْنِ أَبِي وَقَّاصٍ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: جَمَعَ لِي النَّبِيُّ

www.Momeen.blogspot.com



ﷺ أَبَوَيْهِ يَوْمَ أُحُدٍ. [رواه البخاري: ٣٧٢٥]

उहद के दिन नबी सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने मेरे लिए अपने दोनों मां-बाप जमा कर दिये थे। (यानी फरमाया, मेरे मां-बाप आप पर फिदा हों)

---

फायदेः हजरत अली रजि. का बयान है कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम ने हजरत साद बिन अबी वकास रजि. के अलावा किसी और सहाबी के लिए अपने मां-बाप को जमा नहीं किया था। शायद हजरत अली रजि. को इस बात का इल्म न हुआ कि हजरत जुबैर रजि. के लिए भी आपने ऐसा ही फरमाया था। या उहद के दिन हजरत साद बिन रजि. को यह एजाज (मर्तबा) हासिल हुआ था। उस दिन किसी और को यह एजाज हासिल नहीं हुआ था। वल्लाह आलम (फतहुलबारी 7/84)

www.Momeen.blogspot.com

---

٨ - باب: ذِكْرُ أَصْهَارِ النَّبِيِّ ﷺ

बाब 8 : रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के दामादों का बयान।

١٥٣٨ : عَنِ الْمِسْوَرِ بْنِ مَخْرَمَةَ رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ قَالَ: إِنَّ عَلِيًّا رَضِيَ ٱللهُ عَنْهُ خَطَبَ بِنْتَ أَبِي جَهْلٍ، فَسَمِعَتْ بِذٰلِكَ فَاطِمَةُ، فَأَتَتْ رَسُولَ ٱللهِ ﷺ فَقَالَتْ: يَزْعُمُ قَوْمُكَ أَنَّكَ لاَ تَغْضَبُ لِبَنَاتِكَ، وَهٰذَا عَلِيٌّ نَاكِحٌ بِنْتَ أَبِي جَهْلٍ، فَقَامَ رَسُولُ ٱللهِ ﷺ، فَسَمِعْتُهُ حِينَ تَشَهَّدَ يَقُولُ: (أَمَّا بَعْدُ، أَنْكَحْتُ أَبَا الْعَاصِي بْنَ الرَّبِيعِ، فَحَدَّثَنِي وَصَدَقَنِي، وَإِنَّ فَاطِمَةَ بَضْعَةٌ مِنِّي، وَإِنِّي أَكْرَهُ أَنْ يَسُوءَهَا، وَٱللهِ لاَ تَجْتَمِعُ بِنْتُ رَسُولِ ٱللهِ ﷺ وَبِنْتُ عَدُوِّ ٱللهِ عِنْدَ رَجُلٍ وَاحِدٍ)، فَتَرَكَ عَلِيٌّ ٱلْخِطْبَةَ. [رواه البخاري: ٣٧٢٩]

1538: मिस्वर बिन मखरमा रजि. से रिवायत है कि अली रजि. ने जब अबू जहल की बेटी से मंगनी की तो फातिमा रजि. यह सुनकर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम के पास गई और कहा कि आपकी बिरादरी कहती है कि आप अपनी बेटियों की हिमायत में गुस्सा नहीं फरमाते। यही वजह है कि अली अबू जहल की बेटी से निकाह करना चाहते है। यह सुनकर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम खड़े हुए। मैं उस वक्त

